आयु का ठिकाना है, सुरूप अथवा कुरूप पुरुष पात्र हो, उसे भी भोगती हैं ॥

पौंश्चल्याच्चलचित्ताच्च नैस्नेहाच्च स्वभावतः ।
रक्षिता यत्नतोऽपीह भर्त्तृष्वेता विकुर्वते ॥ १५ ॥
एवं स्वभावं ज्ञात्वाऽऽसां प्रजापति निसर्गजम् ।
परमं यत्नमातिष्ठेत्पुरुषो रक्षणं प्रति ॥ १६ ॥

अर्थ—पुंश्चली, चित्त की चञ्चला तथा स्वभाव से ही स्नेह रहिता होने से यत्नपूर्वक रक्षित स्त्रियें भी, पति में विकार कर बैठती है ॥

ब्रह्मा के सृष्टि काल मे साथ रहने वाले इस प्रकार स्त्रियों के स्वभाव को जानकर पुरुष इनका रक्षा का परम यत्न करें ॥

शय्यासनमलङ्कारं कामं क्रोधमनार्जवम् ।
द्रोहभावं कुचर्यां च स्त्रीभ्यो मनुरकल्पयत् ॥ १७ ॥
नास्ति स्त्रीणां क्रिया मन्त्रैरितिधर्मे व्यवस्थितिः ।
निरिन्द्रिया ह्यमन्त्राश्च स्त्रियोऽनृतमितिस्थितिः ॥ १८ ॥

अर्थ—शय्या, आसन, अलङ्कार, काम, क्रोध, अनार्जव, द्रोहभाव और कुचर्या यह मनु ने स्त्रियों के लिये उत्पन्न किये है ॥

जातकर्मादि क्रिया स्त्रियों की मन्त्रों से नहीं, यह धर्मशास्त्र की मर्यादा है, स्त्रिया निरिन्द्रिया और अमन्त्रा हैं तथा इनकी स्थिति भी असत्य है ॥

तथा च श्रुतयो बह्व्यो निगीता निगमेष्वपि ।
स्वालक्षण्यपरीक्षार्थं तासां शृणुत निष्कृतिः ॥ १७ ॥
यन्मे माता प्रलुलुभे विचरन्त्यपतिव्रता ।
तन्मे रेतः पिताव्रुङ्क्तामित्यस्यैतन्निदर्शनम् ॥ २० ॥

अर्थ—व्यभिचारशीला स्त्रियों के स्वभाव की परीक्षा के निमित्त वेदों में बहुत श्रुतियें पठित हैं, उन श्रुतियों में जो व्यभिचार की प्रायश्चित्तभूत श्रुतियां हैं उनको सुनो।—

"कोई पुत्र माता का मानस व्यभिचार जान कर कहता है कि—" जो मेरी माता अपतिव्रता हुई परपुरुष को चाहने वाली थी उस दुष्टता को मेरा पिता शुद्ध वीर्य्य से शोधन करे, यह उन श्रुतियों का निदर्शन=नमूना दिखाया गया॥

ध्यायत्यनिष्टं यत्किञ्चित्पाणिग्राहस्य चेतसा।
तस्यैष व्यभिचारस्य निह्नवः सम्यगुच्यते॥ २१॥
यादृग्गुणेन भर्त्रा स्त्री संयुज्येत यथाविधि।
तादृग्गुणा सा भवति समुद्रेणेव निम्नगा॥ २२॥

अर्थ—भर्त्ता के विपरीत जो स्त्री अन्य पुरुष के साथ गमन चाहती है उस मानस व्यभिचार की शुद्धि के निमित्त यह शोधन मन्त्र कहा॥

जिस गुण वाले पति के साथ स्त्री रीत्यनुसार विवाह करके रहे "समुद्र के साथ मिलकर नदियों के समान" वैसे ही गुणों वाली वह स्त्री होजाती है॥

अक्षमाला वसिष्ठेन संयुक्ताऽधमयोनिजा।
शारङ्गी मन्दपालेन जगामाभ्यर्हणीयताम्॥ २३॥
एताश्चान्याश्च लोकेऽस्मिन्नपकृष्टप्रसूतयः।
उत्कर्षं योषितः प्राप्ताः स्वैः स्वैर्भर्तृगुणैः शुभैः॥ २४॥

अर्थ—अक्षमाला नाम की निकृष्टयोनि स्त्री वसिष्ठ से युक्त होकर, तथा शारङ्गी, मन्दपाल से युक्त होकर पूज्यता को प्राप्त हुई॥

इस लोक में यह तथा अन्य अधमयोनियों की स्त्रियां अपने २ पति के शुभ गुणों से उत्तमता को प्राप्त हुई हैं॥

पतिं या नाभिचरति मनोवाग्देहसंयता ।
सा भर्तृलोकानाप्नोति सद्भिः साध्वीति चोच्यते ॥ २९ ॥
व्यभिचारात्तु भर्त्तुः स्त्री लोके प्राप्नोति निन्द्यताम् ।
शृगालयोनिं चाप्नोति पापरोगैश्च पीड्यते ॥ ३० ॥

अर्थ–जो स्त्री मन, वाणी और देह से संयमवाली पति से भिन्न अन्य किसी से गमन नहीं करती वह पतिलोकों को प्राप्त होती तथा शिष्ट लोगों से साध्वी कही जाती है ॥

पुरुषान्तरसम्पर्क से स्त्री, लोगों में निन्दा और जन्मान्तर में शृगालयोनि को पाती तथा पाप रोगों से पीड़ित होती है ॥

अत्रगाथावायुगीता· कीर्तयन्ति पुराविदः ।
यथाबीजं न वप्तव्यं पुंसा परपरिग्रहे ॥ ४२ ॥
नश्यतीषुर्यथाविद्धः खेविद्धमनुविद्ध्यत ।
तथा नश्यति वै क्षिप्रं बीजं परपरिग्रहे ॥ ४३ ॥
पृथोरपीमां पृथिवीं भार्यां पूर्वविदोविदु ।
स्थाणुच्छेदस्य केदारमाहु शल्यवतो मृगम् ॥ ४४ ॥

अर्थ–भूतकालज्ञ इस विषय में वायु की कही कथा "छन्दोविशेषयुक्त वाक्यों" को कहते हैं, जैसे दूसरे के वींधे मृग में पुनः मारने वाले का वाण निष्फल होता है, एवं दूसरे की स्त्री में बीज बोया हुआ शीघ्र निष्फल होजाता है, इस पृथिवी को जो पहिले राजा पृथु की भार्या थी अनेक राजाओं के सम्बन्ध होने पर भी लोग पृथु की ही भार्या कहते है, ऐसे ही लकड़ी आदि पर प्रथम खेत बनाने वाले का खेत और जिसने पहिले शिकार किया हो उसी का मृग है, इसीप्रकार प्रथम विवाह करने वाले का पुत्र होता है पश्चात् उत्पन्न करने वाले का नहीं ॥

नोद्वाहिकेषु मन्त्रेषु नियोगः कीर्त्यते क्वचित् ।
न विवाहविधावुक्त विधवावेदन पुनः ॥ ६५ ॥

> ज्येष्ठस्तु जातो ज्येष्ठायां हरेद् वृषभषोडशाः।
> ततः स्वमातृतः शेषा भजेरन्निति धारणा ॥ १२४ ॥
> सदृशस्त्रीषु जातानां पुत्राणामविशेषतः ।
> न मातृतो ज्यैष्ठ्यमस्ति जन्मतो ज्यैष्ठ्यमुच्यते ॥ १२५ ॥

अर्थ—प्रथम विवाहिता में कनिष्ठ और द्वितीय विवाहिता में ज्येष्ठ पुत्र उत्पन्न होवे तो वहां किस प्रकार विभाग होना चाहिये, यदि इस प्रकार का संशय हो तो —

प्रथम विवाहिता में उत्पन्न हुआ कनिष्ठ पुत्र एक श्रेष्ठ बैल भेंट में ग्रहण करे, उसके उपरान्त द्वितीय विवाहिताओं से उत्पन्न पुत्र क्रम पूर्वक अपनी २ माताओं के विवाहक्रमानुसार ज्येष्ठ है, वह एक २ बैल ग्रहण करें, यदि ज्येष्ठ पुत्र ज्येष्ठा स्त्री में उत्पन्न हो तो एक बैल के साथ, पन्द्रह गौ भी ग्रहण करे, उसके अनन्तर अपनी २ माताओं की छोटाई बड़ाई के अनुकूल शेष सब भाग बांट लेवें, यह निर्णय है, समस्त समान जाति की स्त्रियों में उत्पन्न हुए पुत्रों की माता की ज्येष्ठता से ज्येष्ठता नहीं, किन्तु जन्म से ज्येष्ठता कहाती है ॥

> अनेन तु विधानेन पुरा चक्रेऽथ पुत्रिकाः ।
> विवृद्ध्यर्थं स्ववंशस्य स्वयं दक्षः प्रजापतिः ॥ १२८ ॥
> ददौ स दश धर्माय कश्यपाय त्रयोदश ।
> सोमाय राज्ञे सत्कृत्य प्रीतात्मा सप्तविंशतिम् ॥ १२९ ॥

अर्थ—पहिले अपने वंश की वृद्धि के लिये स्वयं दक्ष प्रजापति ने भी इस विधान से पुत्रिकाएं की थीं :—

उन प्रीतात्मा दक्ष प्रजापति ने सत्कार करके दशा "धर्म" को और तेरह "कश्यप" को तथा सत्ताईस कन्या "चन्द्र" को पुत्रिकाधर्म से दी थीं ॥

एतद्विधानं विज्ञेयं विभागस्यैकयोनिषु ।
बह्वीषु चैकजातानां नानास्त्रीषु नियोधत ॥ १४८ ॥
ब्राह्मणस्यानुपूर्व्येण चतस्रस्तु यदि स्त्रियः ।
तासां पुत्रेषु जातेषु विभागेऽयं त्रिधि स्मृतः ॥ १४९ ॥
कीनाशो गोवृषो यानमलङ्कारश्चवेश्म च ।
विप्रस्यौद्धारिकं देयमेकांशश्च प्रधानतः ॥ १५० ॥

अर्थ—समान जाति की भार्या में एक पति से उत्पन्न पुत्रों के विभाग का यह पूर्वोक्त विधान जानना चाहिये, अब नाना जाति की वहुत स्त्रियों में एक पति से उत्पन्न पुत्रों का विभाग सुनो :—

ब्राह्मणी आदि के वर्ण क्रम से ब्राह्मण के यदि चार भार्या होवें तो उन के पुत्रों में यह विभाग विधि कही है कि :—

कृषि वाला बैल, अश्वादि सवारी, आभूषण, घर तथा प्रधान अंश, प्रधानभूत ब्राह्मणी के पुत्र को दें और अन्यों को आगे कहे अनुसार देवें ॥

त्र्यंशं दायाद्धरेद्विप्रोद्वावंशौ क्षत्रिया सुतः ।
वैश्याजः सार्धमेवांशमंशं शूद्रासुतो हरेत् ॥ १५१ ॥
सर्वं वा रिक्थजातं तद्दशधा परिकल्प्य च ।
धर्म्यं विभागं कुर्वीत विधिनानेन धर्मवित् ॥ १५२ ॥

अर्थ—पिता के अंश से ब्राह्मणी का पुत्र तीन अंश लेवे और क्षत्रिया का पुत्र दो अंश, तथा वैश्य का पुत्र डेढ़ अंश और शूद्रा का पुत्र एक अंश लेवे ॥

अथवा विना उद्धार निकाले सम्पूर्ण धन के दश भाग करके धर्मज्ञ इस वक्ष्यमाण विधि से धर्मानुकूल विभाग करें कि:—

चतुरोंशान्हरेद्विप्रस्त्रीनंशान्क्षत्रियासुत ।
वैश्यापुत्रो हरेद् द्वयंशमंशं शूद्रा सुतो हरेत् ॥ १५३